सहस्र धूद्भ्वोरुधारा पयस्वती पुनर्मा विशताद्रयिः ॥ (मंत्रेण जलदानम् )

इस मन्त्र से गङ्गाजल गेरे ॥ (मन्त्रः)

ॐ वरुण स्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भ सर्ज्जनीस्थो वरुणस्य ऋत सदन्न्यसि वरुणस्यऽऋत सदनमसि वरुणस्यऽऋतसदनमासीद् ॥

[अश्वत्थपत्रप्रक्षेपः] फिर पीपल के पत्ते आदि ❀ पंच पल्लव गेरे ॥ मन्त्रः ॥

ॐ अश्वत्थे वो निषदनं पर्णोवो वसतिष्कृता । गोभाज इत्किलास-थयत्सनवथ पुरुषम् ॥

(पुनर्दूर्वाप्रक्षेपः) फिर दूब के नाल गेरे ।

ॐ कांडात्कांडात्प्ररोहंति पुरुषः पुरुषस्परि । एवानो दूर्वे प्रतनु सहस्रेण शतेनच ॥ (कुशपत्राक्षेपणम्)

कुशा का पवित्रा गेरे । और यह मन्त्र पढ़े ।

---

*नोट—पीपल; बड़, गूलर, आम, और जामन के पत्ते

ॐ पवित्रेस्थो वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रशवः उत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिर्भिः। तस्य ते पवित्र पते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम् ॥ (पूगीफलम्) सुपारी गेरे ॥ मन्त्र ॥

ॐ याः फलिनीर्य्या अफला अपुष्पायाश्च पुष्पिणीः। वृहस्पतिप्रसूतास्तानो मुंचत्व ग्वं हसः ॥

(ताम्बूलम्) पान गेरे ये मन्त्र पढ़े।

प्राणाय स्वाहा अपानाय ॥

(अथाम्र पल्लवम्) आम की टहनी गेरे।

ॐ अम्बे अम्बिके अम्बालिके न मान यतिकश्चन स सस्त्यः श्वकः सुभद्रिकां काम्पीलवासिनीम् ॥

(पुष्पाणि तूष्णीं प्रक्षिपेत्)

फूल चुपके से छोड़ दे।

( दक्षिणा द्रव्यं क्षिपेत् ) दक्षिणा गेरे

ॐ हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् । सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमा कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ( *सर्वौषधीः क्षिपेत् )

सर्वौषधी या सितावर गेरे, (मन्त्रः)

ॐ या औषधीयः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा । मनै नुब भ्रूणामह छं शतं धामानि सप्त च ॥

( परिधान्याक्षिपेत् ) सतनजा गेरे ।

ॐ तूश्च सिद्धाथकुष्टरजनीद्वयं लोध्रमुस्ता लामज्जशैलफलनी मुरवासिमुक्का इतिस्मृत्मुक्का । धान्यमसि धिनुहि देवान्प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा दीर्धामनु प्रसितेमायुषेधान्दे वौवः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण

*नोट—मुरा, मांसी, बच, कूठ, शिलाजीत, हल्दी दारुहल्दी, सौंठ चम्पा, मोथा ये ना मिले तो हल्दी की गांठ गेरे ।

पाणिना चक्षुषोत्वा महीर्नापयोसि

( पुनः समुद्रजलदानम् )

फिर समुद्र का जल गेरे और यह मन्त्र पढ़े :-

ॐ समुद्रायत्वा वाताय स्वाहा सरितायत्वा वाताय स्वाहा अनाधृष्पायत्वा वाताय स्वाहा समुद्रायत्वा वाताय स्वाहा ॥

(धूपं) धूप दे। (मन्त्रः)

ॐ धूरसि धूर्व्वन्तं धूर्व्व योस्मान् धूर्वयां वयं धूर्वामः। देवानामसि वन्हि तम ὕ सस्नितमम्यप्रिपतम-जुष्टतमं देवहूतमम् ॥

(दीपं दद्यात्) दीपक दिखावे। (मन्त्रः)

ॐ अग्निर्ज्योतिर्ज्योतिरग्निः स्वाहा। सूर्य्यो ज्योतिः सूर्य्य स्वाहा। अग्नि-र्वर्च्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा। सूर्य्यो वर्चो ज्योतिर्वर्चः स्वाहा। ज्योतिः

सूर्य्यः सूर्य्यो ज्योतिः स्वाहा ।

( नैवेद्य दद्यात् ) मीठा चढ़ावे । (मन्त्रः)

ॐ अन्नपतेन्नस्य नीदेह्य नमीवस्य शुष्मिणः प्रदातारं तारिष ऊर्ज्जंवी धेहि द्विपदे चतुष्पदे ॥ ( गन्धम् )

इस मन्त्र से रोली डाले । ( मंत्रः )

ॐ त्वांगन्धर्वा ऽ अखनोस्त्वामि-न्द्रस्त्वां बृहस्पतिः । त्वामोषधे सोमो राजा विद्वान्यक्ष्मादमुच्यत ।

❀ इस मंत्र से पंचरत्न गेरे । ( मंत्रः )

ॐ परिवाजपतिः कविरग्निर्हव्या-न्यक्रमीत् । दधद्रत्नानि दाशुषे ।

इस मंत्र से सप्तमृत्तिका डाले ❀ ( मन्त्र )

ॐ स्योना पृथिवीनो भवान्वृक्ष रानिवेशनी । यच्छानः शर्मशप्रथाः ।

---

❀ नोट—सुवर्ण, हीरा, मोती, पद्मराग, नीलम ये नहीं मिलें तो सोना ही डालना चाहिये ।

❀ नोट—घोड़े के नीचे की, हाथी के नीचे की, वम्बी की, नदी संगम की, कुण्ड की, राजद्वार की, गौशाला की, अगर ये ना मिलें तो गङ्गारज जरूर डालनी चाहिये ।

(वस्त्रं दद्यात्) कपड़ा चढ़ावे ॥ (मन्त्रः)

ॐ पूर्णादर्वी परापतसुपूर्णा पुनरापतः वस्तेव विक्रीणावहा इष मूर्जं छं शतक्रतो॥ (प्रतिष्ठां कुर्य्यात्) चावल छोड़े

ॐ एतन्ते देव सवितर्य्यज्ञम्प्राहुर्बृहस्पतये ब्रह्मणे तेन यज्ञमव तेन यज्ञपतिन्तेन मामव ॥ ॐ मनोजूतिर्जुषता माज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तनोत्वरिष्टं यज्ञछं समिमन्दधातु विश्वेदेवास ऽ इह मादयन्तामों प्रतिष्ठ ॥ (श्रीफल पुष्पमालाम्)

नारीयल व फूलों की माला पहिनावे ॥ (मन्त्रः)

ॐ श्रीश्चते लक्ष्मीश्च पत्न्या वहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्ताम् । इष्णन्निषाणा मुम्मइषाण सर्वलोकम्म इषाण (तंडुल परिपूरितपात्रं कलशोपरिस्थापयेत) ।

घड़े के ऊपर एक कटोरे में चावल भर कर धरे। मंत्रः

ॐ पूर्णादर्विपरापत सुपूर्णा पुनरा पत। वस्तव विक्रीणावहा ऽ इष मूज छं शत क्रतो ॥

(प्रार्थना) अत्र हाथ जोड़े। ( मन्त्रः )

ॐ गंगा द्यौः सरितः सर्वाः समुद्राश्च सरांसि च। सर्वे समुद्रास्सरितः सराँसि जलदानदाः। आयातु यजमानस्य दुरितक्षयकारकाः। कलशस्य मुखे विष्णुः कन्ठे रुद्रः समाश्रितः। मूले त्तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः॥ कुक्षौ तु सागराः सप्तसप्तद्वीपा वसुंधरा। ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदोह्यथर्वणः। अंगैश्च सहिताः सर्वे कलशंतु समाश्रिताः। देवदानव संवादे मथ्यमाने महोदधौ।

उत्पन्नोसि तदा कुम्भ विधृतो विष्णु नास्वयम् । त्वत्तोये सर्वतीर्थानि देवास्सर्वे त्वयि स्थिताः । त्वयितिष्ठति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः ॥ शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः । आदित्या वसवोरुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः । त्वयितिष्ठन्ति सर्वेपि यन्मे कामफलप्रदाः ॥ त्वत्प्रसादादिमं यज्ञं कर्त्तुमीहे जलोद्भव । सांनिध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा ॥ ब्रह्मणो निर्मितैः तोयै मंत्रैश्चाप्यमृतोपमैः । प्रार्थयामि च तं कुम्भं वांछितार्थं प्रयच्छ मे ॥

( गौर्य्यादिषोड़श मातृपूजनम् )

पार्वती से लेकर सोलह माताओं का पूजन करे ।

ॐ गौरी पद्मा शची मेधा सावित्री विजया जया । देवसेना स्वधा

स्वाहा मातरो लोकमातरः । हृष्टिः पुष्टिस्तथा तुष्टिरात्मदेवी त्वया सह आदौ विनायकः पूज्य अन्ते च कुलमातरः ( अथ यद्दे्वनिमित्तको होमस्तत् पूजनम् ) जिस देवता के निमित्त हवन हो उस देवता का पूजन करे। दुर्गा का आवाहन करे। (मन्त्रः)

ॐ जयन्ती मंगला काली भद्रकाली कपालिनी । दुर्गा क्षमा शिवा धात्री स्वाहा स्वधा नमोस्तुते ॥

दुर्गा की पुस्तक का पूजन कर दक्षिणा नारियल सब सामग्री चढावे फिर हाथ जोड़े।

ॐ दुर्गेस्मृता हरसिभीतिमशेष जन्तोः स्वस्थैः स्मृता मतिमतीव शुभां ददासि दारिद्र्यदुःखभयहारिणि का त्वदन्या सर्वोपकार करणाय सदार्द्र चित्ता ( स्रुव पूजनम् )
स्रुवे का पूजन करे सब सामग्री चढ़ावे हाथ जोड़े।

ॐ ब्रह्म यज्ञानं प्रथमम्पुरस्ता द्वि-सीमतः सुरुचो व्वेन आवः सबुध्न्या उपमा अस्य विष्ठाः सतश्च योनि मसतश्चव्विवः ॥

---

## अथ कुशंडिकाकरणाम्

फिर पाधा वेदी का संस्कार करावे ।

( ततो वेदिकायां तुषकेशशर्करा भस्मादि रहिताम् ) पाधा वेदी पर देखले कुछ तृणादि अशुद्ध वस्तु न हो ॥

( हस्तमात्रपरिमितां चतुरस्त्रभूमि कुशैः परिसमूह्य ) एक हाथभर चकोर वेदी पर कुशा से तीन बार साफ करे ।

(तान्कुशान् ईशान्यां दिशि त्यजेत्) उन कुशाओं को ईशान दिशा में रख दे ।

(गोमयोदकेनोपलिप्य)

वेदी पर गौ के गोबर से लीपे।

(स्त्रुव मूलेन प्रागग्र प्रादेशमात्रमुत्त-

रोत्तर क्रमेण त्रिरुल्लिख्य) स्रुवे की जड़ से पूर्व को सिरा कर बांये हाथ का अंगूठा और उसके पास की उंगली को वेदी पर फैलाकर दक्षिण से उत्तर को तीन लकीर खींचे।

( उल्लेखन क्रमेण नामिकांगुष्ठाभ्याँ मृदमुद्धृत्य ) कन की उंगली के धोरे की उंगली और अंगूठे से वेदी के बीच की मिट्टी उठाकर तीन बार ऊपर को उछाले।

( जलेनाभ्युक्ष्य ) फिर जलका छींटा लगावे

(नूतनकांस्यपात्रेणाग्निमानीय स्वाभिमुखं निदध्यात्) नवीन कांसी के पात्र में या सकोरे में अग्नि मंगाकर अपने आगे रखले, उसको पात्र से ढक कर उसका आवाहन करावे।

ॐ मुखं समस्त देवानां खांडवोद्यानदाहकम्। पूजितं सवयज्ञेषु अग्निमावाहयाम्यहम्॥ पूजन कर सब सामग्री चढ़ावे फिर हाथ जोड़कर यह मन्त्र पढ़े। (मन्त्रः)

ॐअग्निदूतंपुरोदधेहव्यवाहमुपब्रुते।

देवां आसादयादिह ॥

( हवन वेदीकामावाहनम् )

फिर पाधा हवन की वेदी का आवाहन करावे ।

विष्णुनालकरूपेण जगतां पतिनो धृतां । क्षमायुक्तां धरणीं च पृथ्वीमावाहयाम्यहम् ॥ [ पूजनम् ]

पूजन करे सब सामग्री चढ़ावे फिर हाथ जोड़े

ॐस्वस्तिनऽइन्द्रोवृद्धश्रवाःस्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः । स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो-अरिष्टनेमिःस्वस्तिनो बृहस्पतिर्दधातु ॥

(अग्निस्थापनं कुर्यात्समाधाय)

फिर पाधा वेदी पर अग्नि रखकर उसके ऊपर लकड़ी रखदे ।

(वरणसङ्कल्पः) एक पान पर रोली, चावल, सुपारी, फूल, कलावा, दक्षिणा, अंगोछा ये सब सामग्री रख कर ब्रह्मा के वरण का संकल्प करे ।

अमुकगोत्रोहं अमुकशर्माहं अस्मिन् श्रीदुर्गाहवन कर्मणि सांगताफल

सिद्धयर्थं श्रीमहाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती देवताप्रीत्यर्थमेभिः गंधाक्षत पुष्पचन्दनताम्बूलपूगीफल दक्षिणा-वासोभिः अमुकगोत्रं अमुक शर्माणं ब्राह्मणं ब्रह्मत्वेन त्वामहं वृणे ॥

जिसको ब्रह्मा बनाया हो उस ब्राह्मण के पान पर जो कलावा रक्खा है उस से पौंची बांधे तथा यह मन्त्र पढ़े ।

ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षया-प्नोति दक्षिणाम् । दक्षिणाश्रद्धामा-प्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते ॥१॥

(तिलकं कुर्यात्) तिलक करे । (मन्त्र)

ॐ नमो ब्रह्मण्य देवाय गोब्राह्मण-हिताय च । जगद्धिताय कृष्णाय गोविन्दाय नमो नमः ॥२॥

(वृतोस्मीति प्रतिवचनम्)

यजमान पाधा से ऐसा कहे ।

(यथाविहितं कर्मं कुरु)

जैसा शास्त्र में लिखा है वैसा सब कर्म कराइये

( करवाणीति ब्राह्मणो वदेत् )

पाधा ऐसा कहें कि जिस प्रकार शास्त्र में लिखा है उसी प्रकार सब कर्म कराऊंगा।

(ततोऽग्नेर्दक्षिणतः शुद्धमासनं दत्वा)

अग्नि से दक्षिण दिशा में ब्रह्मा के आसन के लिये ढाक का एक पत्ता धरे

( तदुपरि प्रागग्रान् कुशानास्तीर्य )

उस पत्ते के ऊपर पूर्व को अगला भाग अर्थात् फुलङ्गन रख कुशा फैलावें।

( ब्रह्माणमग्निप्रदक्षिणाक्रमेणानी-याऽत्रत्वं मे ब्रह्मा भवेत्यभिधाय )

कुशाओं का ब्रह्मा बनावे और उस को अग्नि की परिक्रमा कराकर उन कुशाओं के ऊपर उत्तर को मुंह करके

(कल्पितासने उपवेशयेत्)

बनाये हुवे आसन पर रखदे।

( ततः प्रणीतापात्रं पुरतः कृत्वा, वा-

रिणा परिपूर्य, कुशैराच्छाद्य, ब्रह्मणो मुखमवलोक्य, अग्नेरुत्तरतः कुशोपरि निदध्यात् )

एक शकोरे में जल भरे फिर कुशाओं से ढके, शकोरे में ब्रह्मा का मुंह दिखावे और अग्नि से उत्तर की तरफ़ कुशा के ऊपर शकोरा धरे।

(ततः परिस्तरणम्) कुशा फैलावे।

( बर्हिषश्चतुर्थभागमादाय )

१६ कुशा लेकर वेदी के चारों ओर इस प्रकार रखें।

( आग्नेयादीशानान्तम् ) ४

अग्नि कोण से ईशान दिशा तक चार कुशा रखें।

( ब्रह्मणोऽग्निपर्यन्तम् ) ४

ब्रह्मा से अग्नि तक चार कुशा धरे।

( नैर्ऋत्याद्वायव्यान्तम् ) ४

नैर्ऋत्य से वायव्य कोण तक चार कुशा धरे।

(अग्नितः प्रणीतापर्यन्तम्) ४

अग्नि से प्रणीतापात्र तक चार कुशा रखें।

(ततोऽग्नेरुत्तरतः) अग्नि से उत्तर की तरफ़

[ पश्चिमदिशि पवित्रच्छेदनार्थं

कुशत्रयम्) पश्चिम में पवित्र छेदन के लिये क्रम से ३ कुशा धरे।

( पवित्रकरणार्थं साग्रमनन्तर्गर्भ कुशपात्रद्वयम् ) पवित्र करने के लिये कुशा के बीच की कुशा निकाल कर धरे।

(प्रोक्षणी पात्रम्) एक प्रोक्षणी पात्र धरे।

(आज्यस्थाली) घी का कटोरा धरे।

( संमार्जनार्थं कुशत्रयम्)
मार्जन के लिये तीन कुशा धरे।

(उपयमनार्थं वेणीरूपकुशत्रयम्)
तीन कुशा गूंथकर उत्तर से पश्चिम की तरफ धरे।

( प्रादेशमात्रंसमिधस्तिस्रः )
अंगूठे से तर्जनी की बराबर तीन लकड़ी धरे।

( स्रुवः आज्यम् ) स्रुवा तथा घृत धरे।

( षट्पञ्चाशदुत्तरयजमानमुष्टिशत-द्वयावच्छिन्नतण्डुलपूर्णपात्रम् )
यजमान की दो सौ छप्पन मुट्ठी का पूर्णपात्र या एक लोटे या हंडले में चावल भरकर धरे।

( पवित्रच्छेदनकुशानां पूर्वपूर्वदिशि क्रमेणासादनीयम् ) पवित्र छेदन कुशाओं से क्रमपूर्वक पूर्व की तरफ को धरी हुई सब कुशाओं को ठीक २ धरी हुई देख लेवे।

( अथ तस्यामेव दिशि असाधारण वस्तून्युपकल्पनीयानि ) अनन्तर उसी दिशा में और सब वस्तु स्थापन करनी चाहिये।

[ ततः पवित्रच्छेदनकुशैः पवित्रे छित्वा प्रादेशमिति ]

पवित्र-छेदन कुशाओं से पवित्री की कुशा को प्रादेशमात्र छेदन करे।

[ ततः सपवित्रीकरेण प्रणीतोदकं त्रिः प्रोक्षणीपात्रे निधाय ] पाधा पवित्री की कुशाओं सहित प्रणीता का जल हाथ से तीन बार प्रोक्षणी पात्र में डालें।

[ अनामिकांगुष्ठाभ्यामुत्तराग्रे पवित्रे गृहीत्वा ] अनामिका उङ्गली और अंगूठे के अग्रभाग में पवित्रे की कुशा को पकड़ कर।

( त्रिरुत्पवनम् )

प्रोक्षणी पात्र में से तीन बार ऊपर को छींटा दे।

(ततः प्रोक्षणीपात्रं सव्यहस्ते कृत्वा)

प्रोक्षणीपात्र को सीधे से बांये हाथ पर धरे।

( प्रणीतोदकेन प्रोक्षणीप्रोक्षणम् )

प्रणीता के जल से प्रोक्षणी पात्र में तीन बार उसी कुशा से छींटा दे। ( ततः प्रोक्षणीजलेन यथासादितवस्तुसेचनम् ) प्रोक्षणी पात्र के जल का सब जगह छींटा लगावे।

( ततोऽग्निप्रणीतयोर्मध्ये प्रोक्षणी पात्रं निदध्यात् ) अग्नि के और प्रणीता के बीच में प्रोक्षणी पात्र रखदे।

( आज्यस्थाल्यामाज्य निर्वापः )

घी के कटोरे में घृत करके देखले कि घी में कुछ अशुद्ध वस्तु न हो।

(ततोऽधिश्रयणम्)

फिर घी का कटोरा अग्नि पर रखकर घी को ताले

(ततो ज्वलत्तृणादिना हविर्वेष्टयित्वा प्रदक्षिणाक्रमेण बन्हौ तत्प्रक्षेपः)

कुशा को जला कर घी के कटोरे के चारों तरफ फिरावे फिर उसे अग्नि में डालदे।

( पर्यग्निकरणम् ) अग्नि को तेज करदे (ततः श्रुवप्रतपनं कृत्वा) स्त्रुवे को अग्नि से तपाले। ( संमार्जनकुशानामग्रैरग्रं-मध्यैर्मध्यं मूलैर्मूलं श्रुवं संमार्जयेत्)

संमार्जन कुशाओं को लेकर स्त्रुवे के आदि (आरम्भ) में सिरे की कुशा लगावे।

[प्रणीतोदकेनाभ्युद्त्य]

प्रणीता के जल का स्त्रुवे पर छींटा लगावे।

पुनः स्त्रुवं प्रतप्य दक्षिणतः कुशोपरि निदध्यात्] स्त्रुवे को फिर तपा कर कुशा के ऊपर दक्षिण में धरे।

(आज्यस्याग्नेरवतार्य)

घी के कटोरे को अग्नि से उतार लेवे॥

[ पुनराज्ये प्रोक्षणीवदुत्पवनम् ]

घी को तीन बार प्रोक्षणी की तरह फिर ऊपर

ऊपर को उछाले। (अवेद्य सत्युपद्रव्येतन्नि-
रसनं कृत्वा पुनः प्रोक्षणीवत्कुर्य्यात्)
घी को देखले कि कोई अपवित्र वस्तु नहीं है फिर प्रोक्षणी की तरह तीन बार ऊपर उछाले।

(तत उपयमनकुशान् वामहस्तेनादाय)
उपयमन कुशा बायें हाथ में उठाले

(उत्तिष्ठन् प्रजापतिं मनसा ध्यात्वा)
पाधा उठ कर प्रजापति का ध्यान करें।

(तूष्णीमग्नौ घृताक्ता पालाशसमिध-
स्तिस्रः क्षिपेत्)
पाधा चुप रहकर ढाक की तीन लकड़ी घी में भिगो अग्नि में डाले।

(तत उपविश्य)
कर्मकर्त्ता बैठ जाय

(सपवित्रःप्रणीतोदकेन प्रोक्षणीप्रदक्षिण-
क्रमेणाऽग्निपर्युक्षणं कृत्वा)
प्रणीता के जल से पवित्रे सहित क्रमसे अग्नि के चारों ओर जल डाले॥

( पवित्रे प्रणीतापात्रे निधाय )

प्रणीता में पवित्रा धरदे (पातितदक्षिणजानुः) सीधा घोंटा झुका ले। (कुशेनब्रह्मणान्बारब्धः) घोंटे से लेकर ब्रह्मा तक कुशा फैलावे।

(समिद्धतमेऽग्नौ स्रुवेणाज्याहुतिं जुहोति)

स्रुवे से अग्नि में घी गेरे।

(तत्राघारादारभ्य द्वादशाहुतिषु तत्तदाहुत्यनंतरं स्रुवावस्थितहुतशेषघृतस्य प्रोक्षणीपात्रे प्रक्षेपः)

आहुति देने से स्रुवे का बचा हुआ घी प्रोक्षणी पात्र में भी डालता जाय।

( अथ स्वाहा )

अब पाधा हवन करावे।

ॐ प्रजापतये स्वाहा इदं प्रजापतये ॥ इति मनसा। ॐ इन्द्राय स्वाहा इदमिन्द्राय। इत्याघारौ। ॐ अग्नये स्वाहा इदमग्नये। ॐ सोमाय स्वाहा इदं सोमाय ॥ इत्या-

ज्यभागौ । ॐ भूः स्वाहा इद-मग्नये ॥ ॐ भुवः स्वाहा इदं वायवे । ॐ स्वः स्वाहा इदं सूर्याय । ( एता महाव्याहृतयः । ) ॐ त्वन्नो अग्ने वरुणस्य विद्वान् देवस्य हेडोऽअव-यासिसीष्ठाः । यजिष्ठो बन्हितमः शोशुचानो विश्वा द्वेषा ᳪ सि प्रमु-मुग्ध्यस्मत् स्वाहा ॥ इदमग्नीवरु-णाभ्याम् । ॐ स त्वन्नो अग्ने वमो-भवोतीनेदिष्ठो अस्या उषसोव्युष्टौ । अवयद्त्वनो वरुणᳪरराणो वीहिमृडीकᳪसुहवो न एधि स्वाहा । इदमग्नी-वरुणाभ्याम् ।

ॐ अयाश्चाग्नेस्य नभिशस्ति पा-श्च सत्यमित्वमया असि । अयानो यज्ञं वहास्य यानो धेहि भेषज ᳪ स्वाहा ॥ इदमग्नये ॥ ॐ ये ते शतं

वरुण ये सहस्रं यज्ञियाः पाशा वि-
तता महान्तः । तेभिर्नो अद्य स-
वितोत्त विष्णुर्विश्वे मुञ्चन्तु मरुतः
स्वर्काः स्वाहा ॥ इदं वरुणाय सवित्रे
विष्णवे विश्वेभ्यो देवेभ्यो मरुद्भ्यः
स्वर्केभ्यः ॥ ॐ उदुत्तमं वरुणपाशम-
स्मदवाधमं वि मध्यम ꣳ श्रथाय ।
अथाव यमादित्य-व्रते तवानागसो
आदितये स्याम स्वाहा ॥ इदं वरु-
णाय ॥ ( एता सर्वप्रायश्चित्तसंज्ञकाः
ततोऽन्वारब्धं बिना )

अब ब्रह्मा से घोंटे की कुशा को हटालें ।

ॐ प्रजापतये स्वाहा ॥ इदं प्रजापतये
( इति मनसा प्राजापत्यम् ॥ ) ॐ
अग्नये स्विष्टकृते स्वाहा इदमग्नये
स्विष्टकृते । ॐ गणपतये स्वाहा ॥
इदं गणपतये । ॐ ब्रह्म यज्ञानं

प्रथमम्पुरस्ताद्विसीमतः० स्वाहा । इदं ब्रह्मणे । ॐ विष्णो रराट० । स्वाहा ॥ इदं विष्णवे । ॐ नमःशम्भवाय च० स्वाहा ॥ इदं शंभवाय ॥

अथ नवग्रह होमः ॥ नीचे लिखे मन्त्रों से नवग्रह को आहुति दे । (समिद्धोमं कुर्यात्) आख की लकड़ी की आहुति दे, इस मन्त्र से—

*ॐ आकृष्णेन० स्वाहा -इदं सूर्याय

ढाक की लकड़ी की आहुति दे। ॐ इमं देवा अ०। इदं चंद्राय । कत्थे की लकड़ी की आहुति दे। ॐ अग्निमूर्धा० । इदं भौमाय । चिरचिटे की लकड़ी की आहुति दे । ॐ उद्बुध्यस्वाग्ने० । इदं बुधाय । पीपल की लकड़ी की आहुति दे, इस मन्त्र से—

ॐ बृहस्पते० । इदं बृहस्पतये ।

गूलर की लकड़ी की आहुति इस मन्त्र से दे ।

---

नोट— लकड़ी घी में लगाकर अग्नि में डालनी चाहिये ।
जहां २ गोल बिन्दु का निशान है वे मन्त्र पहिले पूरे आ चुके हैं ।

ॐ अन्नात्परि० । इदं शुक्राय ।
जांड की लकड़ी की आहुति इस मन्त्र से दे ।
ॐ शन्नो देवी० । इदं शनिश्चराय
दूब के नाल की आहुति इस मन्त्र से दे ।
ॐ कयानश्चित्र० । इदं राहवे ।
कुशा की आहुति इस मन्त्र से दे ।
ॐ केतुं कृण्वन्न० । इदं केतवे ।
ॐ अधिदेवेभ्यः स्वाहा । प्रत्यधि-देवेभ्यः- स्वाहा । पंचलोकपालेभ्यः स्वाहा । दशदिक्पालेभ्यः स्वाहा । वरुणदेवायस्वाहा वास्तुकाय स्वाहा । गौर्य्यादिषोडशमातृभ्यः स्वाहा । प्रधानदेवाय- स्वाहा । सर्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा ।

( अथ चरु आवाहनम् )

ॐ एतन्तेदेव० । इस मन्त्र से चरु की प्रतिष्ठा पूजन कर सामग्री चढ़ाकर हाथ जोड़े
ॐ स्वस्ति न इन्द्रो० ब्राह्मणवरण

संकल्पः) एक पानपर रोली, कलावा, चावल, फूल, हार, सुपारी अंगोछा, दक्षिणा धर कर जो ब्राह्मण आहुति दे उसके वरण का संकल्प करे ।

अद्यास्मुकगोत्रोहं अमुक शर्माहं अस्मिन् श्रीदुर्गाहवनकर्मणि सांगताफलसिद्ध्यर्थं श्री महाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती प्रीत्यर्थमेभिर्गंधाक्षत-पुष्प-चन्दन - तांबूल-पूगीफल-दक्षिणावासोभिः अमुकगोत्रममुकशर्माणं होतृत्वेन त्वामहं वृणे

कलावा लेकर पोंची बांधे । मन्त्रः-

ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नो० । तिलक करे ।

ॐ नमो ब्रह्मण्यदे० ॥ (पुनः चरुहोमः)

पाठ करनेवाला जल चावल लेकर संकल्प करे ।

ॐ तत्सद् विष्णुर्विष्णुर्विष्णुः अद्यो-नमः परमात्मने श्रीपुराणपुरुषोत्तमायाद्य श्रीब्रह्मणोन्हिद्वितीये प्रहराद्धें श्री श्वेतवाराहकल्पे वैवस्वत-

मन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे प्रथमचरणे जम्बूद्वीपे भरतखण्डे आर्य्यावर्तान्तर्गत ब्रह्मवर्तैक-देशे पुण्यक्षेत्रे वेदोक्तफलप्राप्तिकाम-सिद्ध्यर्थं वर्तमान संवत्सरे अमुकायने भास्करे अमुकगोलावलम्बने ऽ मुक पक्षे ऽमुकतिथौ ऽमुकवासरे ऽमुक-गोत्रोहममुकशर्म्माहं संकलपापक्षय-पूर्वक सकलमंगलप्राप्त्यै सर्वानिष्ट निवारणार्थं सर्वत्र हर्षविजय-द्विपदे चतुष्पदे पशुबांधवकामः श्री महाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती दे-वताप्रीतये आदौ गणेश मालया कवचार्गलकीलकैः रात्रि सूक्तं च नवार्णं आद्यंतयोः पद्मसूक्तँ च मा-र्कण्डेय उवाच इत्यारभ्य सावर्णि र्भविता मनुरित्यंतं सप्तशतीपाठ-

महं करिष्ये ॥

पहिले एक माला गणेशजी के मन्त्र की जप कर चरु की आहुति दे ।

( ॐ गणपतये स्वाहा ) दुर्गा के तीनों कवच का पाठ करे। फिर इस मन्त्र से एक माला की आहुति दे। (मन्त्रः)

(ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे स्वाहा)

फिर देवी सूक्त का पाठ करे और ( आहुति न दे ) फिर दुर्गा का पाठ करे आहुतिदे जब पहला अध्याय पूर्ण हो जावे पाधा ये मन्त्र पढ़ें

ॐ जय जय मार्कण्डेय पुराणे सावर्णिके मन्वन्तरे देवीमाहात्म्ये सत्याः सन्तु (यजमानस्यकामः) जगदम्बार्पणमस्तु ॥ ऐसा बोलकर जल छोड़दें,

स्रुवे पर १ पान १ सुपारी चरु सब सामग्री धर कर आहुति वाला खड़ा हो जाय यजमान उसके सीधे कंधे पर अपना सीधा हाथ रखे और पाधा ये मन्त्र पढ़े ।

ॐ प्राणाय स्वाहा, पानाय स्वाहा

व्यानाय स्वाहा । ॐ उदानाय स्वाहा ॐ समानाय स्वाहा ॥

(अग्नि में) कुशा से जल का छींटा लगावे ।

ॐ अम्बे अम्बिके अम्बालिके नमानयति कश्चन । ससस्त्यः श्वकः सुभद्रिकां कांपीलवासिनीं स्वाहा ॥

अग्नि में छोड़ दे फिर पांच आहुति घी की देवे ।

(ॐ आपः शिवाः शिवतमाः शांताः शान्ततमास्ते कृण्वन्तु भेषजम्)

इसी प्रकार सब अध्यायों के अन्त में करना चाहिये और दुर्गा सप्तशती से नीचे लिखी विशेष आहुतियां निर्दिष्ट अध्यायों के मध्य देवें ।

इस मंत्र से शहद की आहुति देवे ।

गर्ज गर्ज क्षणं मूढ मधु यावत्पिबाम्यहम् । मया त्वयि हते ऽत्रैव गर्जिष्यन्त्याशु देवता स्वाहा ॥

इस मन्त्र से लाल चन्दन की आहुति देवे–

नीरक्तश्च महीपाल रक्तबीजो महासुरः । ततस्ते हर्षमतुलमवापुस्त्रिदशा नृप स्वाहा ॥

इस मन्त्र से खीर, हलवा या पेड़ा की आहुति देवे–

सर्वस्य बुद्धिरूपेण जनस्य हृदि संस्थिते । स्वर्गापवर्गदे देवि नारायणि नमोस्तुते स्वाहा ॥

इस मंत्र से गिलोय की आहुति देवे–

रोगानशेषानपहंसि तुष्टा रुष्टा तु कामान्सकलानभीष्टान् । त्वामाश्रितानां न विपन्नराणां त्वामाश्रिता ह्याश्रयतां प्रयान्ति स्वाहा ॥

इस मन्त्र से काली मिर्च या सफेद सरसों की आहुति देवे–

सर्वाबाधाप्रशमनं त्रैलोक्यस्याखिलेश्वरि । एवमेव त्वया कार्यमस्मद्वैरिविनाशनम् स्वाहा ॥

इस मन्त्र से पालक अथवा बथुवे की आहुति देवे।

शाकम्भरीति विख्यातिं तदा यास्या-
म्यहं भुवि। तत्रैव च वधिष्यामि दुर्ग-
माख्यं महासुरम् स्वाहा ॥

इस मन्त्र से अनार की आहुति देवे-

रक्ता दन्ता भविष्यन्ति दाडिमी
कुसुमोमम् ॥

इस मन्त्र से सफेद चन्दन व कपूर की आहुति देवे-

भ्रामरीति च मां लोकास्ता स्तोष्य-
न्ति सर्वतः ॥

जब पाठ समाप्त हो तब एक माला नवार्ण मन्त्र की आहुति दे। (मन्त्रः)

ॐ ऐं ह्रीं क्लीं चामुंडायै विच्चे स्वाहा ॥

फिर हवन के दशांश का एक माला का तर्पण करे और तर्पण के दशांश का मार्जन करे। एक बर्तन में जल भरे, उसमें दूध गंगाजल भी डाले। फूल या दूर्वा लेकर आहुति देने वाले अपने हाथ में जल भर भर कर उंगलियों के ऊपर का

उसमें छोड़े। उसका नाम (तर्पण) है। अग्नि में छींटा लगाने को मार्जन कहते हैं।

( दशदिक्पालेभ्यो बलिं दद्यात् )

वेदी के चारों तरफ दश दिशाओं में दस दीवे धर कर उन में १० घी की बत्ती बाले। दही, उड़द, सिंदूर ये भी उनके पास रक्खे।

( प्रतिष्ठां कृत्वा )

चावल लेकर प्रतिष्ठा करे।

ॐ एतन्ते देव० ॥

चावल छोड़े, पूजन करे, सब सामग्री चढ़ावे फिर हाथ जोड़े। (मन्त्रः)

ॐ इन्द्रो वन्हिः पितृ पतिर्नैर्ऋतो वरुणो मरुत कुवेर ईशः पत्तयः ब्रह्मानन्त स्तथैव च ॥१॥

फिर संकल्प करे।

अमुकगोत्रोहं ऽमुकशर्म्माहं भो दश दिक्पालाः! दिशं रक्ष बलिं भक्षमम यजमानस्य सकुटुम्बस्य आयुःकर्ता क्षेमकर्ता शांतिकर्ता पुष्टिकर्ता

तुष्टिकर्ता निर्विघ्नकर्ता वरदो भव ॥

( क्षेत्रपालेभ्यो बलिं दद्यात् )

आटे का एक दीवा बनाकर चार बत्ती डालकर कड़वे तेल से चौमुखा बाले। दही, उड़द की दाल, सिंदूर, स्याही पैसा ये भी उसके पास डाल दे चावल लेकर प्रतिष्ठा करे। एतन्तेदेव० ॥

(पूजनं कृत्वा) पूजन करे फिर हाथ जोड़े।

ॐकरकलितकपालः कुंडली दण्ड-पाणिस्तरुणतिमिरनील व्याल यज्ञो-पवीती। क्रतुसमयसपर्याविघ्न-विच्छेदहेतुर्जयति वटुकनाथः सिद्धिदः साधकानाम् ॥

ॐ क्षेत्रपाल-शाकिनीडाकिनी-भूतप्रेतवेतालपिशाचसहिताय इमं बलिं समर्पयामि ॥

( संकल्पः ) जल, चावल, पैसा ले।

अमुकगोत्रोहंऽमुकशर्माहं भो क्षेत्रपाल ! दिशांरक्ष बलिंभक्ष मम यजमानस्य

सकुटुंबस्य सपरिवारस्य आयुष्कर्ता क्षेमकर्ता शान्तिकर्ता पुष्टिकर्ता तुष्टिकर्ता वरदो भव ॥

दीवे को वहां से उठवा दे। फिर उस जगह इस मन्त्र से जल का छींटा लगावे॥ (मन्त्रः)

ॐ अपवित्रः पवित्रो वा० ॥

( पूर्णाहुति दद्यात् )

स्रुवे पर घी का भरा नारियल और चरु धरे, उसकी चावल लेकर प्रतिष्ठा करे।

ॐ एतन्तेदेव० ।' चावल छोड़े, पूजन करे, सब सामग्री चढ़ावे फिर हाथ जोड़े। (मन्त्रः)

ॐ स्वस्तिन इन्द्रो वृद्धश्रवा ॥

फिर उसको लेकर खड़ा हो जाय, यजमान उसके सीधे कन्धे पर अपने सीधे हाथ में कुछ दक्षिणा लेकर रखले। (मन्त्रः)

ॐ मूर्द्धानं दिवो अरतिं पृथिव्या वैश्वानर मृत आजातमग्निम् ॥ कवि ग्वं सम्राजमतिथिं जनाना-मासन्ना पात्रं जनयंत देवाः स्वाहा ॥

उस नारियल को अग्नि में धरदे फिर उसके ऊपर घी की धारा छोड़े इस मन्त्र से (मन्त्रः)

ॐ वसोः पवित्रमसि शतधारं वसो पवित्रमसि सहस्रधारम् । देवस्त्वा सविता पुनातु वसोः पवित्रेण शत-धारेण सुप्वाकामधुक्षः ॥

( त्र्यायुषकरणम् )

स्रुवे से हवनकी भस्मी उठाकर अनामिका से पहिले अपने लगावे फिर यजमान के लगावे । ( मन्त्रः )

(त्र्यायुषं जमदग्नेरिति ललाटे । माथे से ऊपर । कश्यपस्य त्र्यायुषमिति ग्रीवायाम् गलेसे । यद्देवेषु त्र्यायुषमिति दक्षिणबाहु-मूले, सीधे कंधे पर । तन्नो अस्तु त्र्यायुष-मिति हृदि, छाती से लगावे ।

( संस्रवप्राशनम् ) यजमान जरा सा स्रुवे पर से घी अनामिका उंगली से लगाकर खाले (आचमनम्) फिर आचमन करे (मन्त्रः)

नोटः-यजमान के भस्मी लगाते समय तन्नो की जगह तत्तो कहे ॥

ॐ गंगाविष्णु ३ त्रिवारं पठेत् ॥
(हस्तौ प्रक्षाल्य (हाथ धो डाले । (मन्त्रः)
ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वा ० ॥

इतना ये मन्त्र पढ़कर यजमान के ऊपर प्रणीता के जल का छींटा दे ॥

ॐ दुर्मित्रियास्तस्मै सन्तु योस्मान्द्वेष्टि यंच वयं द्विष्मः
( इति मंत्रेणैशान्यां प्रणीतां न्युब्जीकुर्यात् )

इस मन्त्र से प्रणीतापात्र को ईशान दिशा में उलटा करदे )

[ ब्रह्मणे पूर्णपात्रदानम् ] यजमान पूर्ण पात्र पर एक मुद्रिका रखकर संकल्प करे ।

अमुकगोत्रोहं अमुकशर्म्माहं अस्मिन् श्रीदुर्गाहवनकर्मणि साङ्गताफल-सिद्ध्यर्थं श्रीमहाकालीमहालक्ष्मी-महासरस्वतीदेवताप्रीत्यर्थमिदम्पूर्ण-पात्रं प्रजापतिदैवतं यथानामगोत्राय

अमुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे ॥

वह जो ब्राह्मण ब्रह्मा बना है उसको देदे उसकी दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे ।

अद्यामुकगोत्रोहं अमुकनामशर्म्माहं दुर्गाहोमकर्मणि कृताकृतावेक्षण-ब्रह्मकर्मप्रतिष्ठासिद्ध्यर्थमिदं पूर्णपात्रम् अमुकगोत्रायऽमुकशर्मणे ब्राह्मणाय तुभ्यमहं संप्रददे ।

यह भी दक्षिणा उसीको दे दे ।

(ब्रह्मग्रन्थिविमोकः) ब्रह्मा की गांठ खोल दे ।

(अथबर्हिहोमः) वेदो के चारों तरफ की सब कुशायें उठा कर अग्नि में डालदे, इस मन्त्र से

ॐ देवा गातु विदो गातुं वित्वा गातुमित मनसस्पत ऽइमम्देव यज्ञ ४ं स्वाहा वातेधाः स्वाहा ॥

---

# आरती दुर्गे जी की

**जय अम्बे गौरी जय श्यामा गौरी ॥**

तुमको निशदिन धावें, ब्रह्मा विष्णुहरी । जै०
मांग सिंदूर विराजे, टीका मृग मद को ॥ २
उज्वल से दोउ नैना, चन्द्र बदन नीको । जै०
कनक समान कलेवर, रक्ताम्बर राजै ॥ २
रक्तपुष्प गलमाला, कंठन पर साजै । जै०
कानन कुण्डल शोभित, नासाग्रे मोती ॥ २
कोटिक चन्द्र दिवाकर, तिनकी समजोती । जै०
केहरि वाहन साजत, खड्ग खप्परधारी ॥ २
सुर-नर-मुनि-जन सेवत, तिनके दुखहारी । जै०
मधुकैटभ-दलहर्ता, महिषासुरघाती ॥ २
चण्ड अरु मुण्ड पछाड़े, असुरभय दूर करे । जै०
चौसठ योगिनी मङ्गल गावें, निरतकरत भैरो ॥ २
बाजत ताल मृदंगा और बाजत डेरों । जै०
तुम ब्रह्माणी तुम रुद्राणी, तुम कमला रानी ॥ २
आगम निगम बखानी, तुम शिव पटरानी । जै०

भुजा चार अतिशोभित, खड़ग खप्पर धारी ॥ २
मन वांछित फल पावत, सेवत नर नारी । जै०
ब्रह्मादिक इन्द्रादिक, रुद्रादिक धावें ॥ २
सुरनर मुनिजन सेवत, वाँछित फल पावें । जै०
दोभुज चार चतुर्भुज, अष्ट भुजते सोहें ॥ २
तीनों रूप निरखता, त्रिभुवन जन मोहें । जै०
कंचन थाल विराजत, अगर कपूर बाती ॥ २
मालकेत में राजत, कोटि रतन जोती । जै०
शंकर तुम्हारो चेरो, निशिदिन गुणगाता । २
सुन्दर श्यामा गौरी, त्रिलोकी माता । जै०
काशी में विश्वनाथ विराजें, नन्दा ब्रह्मचारी ॥ २
नित उठ भोग लगावें, महिमा अधिकारी । जै०
आदि शक्ति की आरती, निशदिन जो गावे ॥ २
कहत शिवानन्द स्वामी मन वांछित फल पावे ॥ जै०

फिर बूरा में पांचों मेवा मिला कर भगवती जी को भोग लगावे । उसमें से पांच आहुति अग्नि में छोड़े ॥ (मन्त्रः)

प्राणाय स्वाहा १ अपानाय स्वाहा २ उदानाय स्वाहा ३ व्यानाय स्वाहा ४ समानाय स्वाहा ५ ॥

जल की तीन आचमनी अग्नि में छोड़े। फिर अग्नि की परिक्रमा करे।

यानि कानि च पापानि जन्मान्तरकृतानि च। तानि तानि प्रणश्यन्ति प्रदक्षिणां पदे पदे ॥ एकं चण्डी रवौ सप्त तिस्रो दद्यात गणेश्वरः। चत्वारि केशवं दद्याच्छिवस्यार्द्धप्रदक्षिणा ॥१॥

अर्थ—देवी की १ सूर्य की ७ गणेश जी की ३ विष्णु की ४ और शिव की आधी परिक्रमा करनी चाहियें। फिर प्रसाद को बटवादे।

कुम्भात्तथैव जलेन यजमानं सिञ्चति

फिर कलसे के जल को यजमान के ऊपर आम के पत्ते से छींटा दे। मन्त्रः-आपो हिष्ठा

मयोभुवस्तानऊर्ज्जे दधातन महे-
रणाय चक्षसे ॥१॥ यो वः शिवतमो रस-
स्तस्य भाजयतेहनः । उशतीरिव मा-
तरः॥२॥ तस्मा अरङ्गमामवो यस्य क्षयाय
जिनन्वथ । आपोजन यथा च नः ॥३॥
गणाधिपोऽर्कश्च शशी धरासुतो बुधो
गुरुर्भार्गवसूर्य्यनन्दनाः। राहुश्च केतुश्च
परं नवग्रहाः कुर्वन्तु वः पूर्णमनोरथं
सदा ॥४॥ उपेन्द्र इन्द्रो वरुणो हुताश-
नस्त्रिविक्रमो भानुसखश्चतुर्भुजः ।
गन्धर्वयक्षोरगसिद्धचारणाः कुर्वन्तु
वः पूर्णमनोरथं सदा ॥५॥ नलो दधीचिः
सगरः पुरूरवाः शाकुन्तलेयो भरतो
धनंजयः । रामत्रयं वैन्यबली युधिष्ठिर
कुर्वन्तु वः पूर्णमनोरथं सदा ।६॥
मनुर्मरीचिर्भृगुदक्षनारदाः पाराशरो
व्यासशर्मिष्ठभार्गवाः । बाल्मीकि-
कुम्भोद्भवगर्गगौतमाः कुर्वंतु वः पूर्ण-

मनोरथं सदा ॥७॥ रम्भा शची सत्यवती च देवकी गौरी च लक्ष्मीश्च दितिश्च रुक्मणी। कूर्मों गजेन्द्रः सचराचराधराः कुर्वन्तु वः पूर्णमनोरथं सदा ॥८॥ गंगा च क्षिप्रा यमुना सरस्वती गोदावरी वेत्रवती च नर्मदा। सा चन्द्रभागा वरुणा त्वसी नदी कुर्वन्तु वःपूर्णमनोरथं सदा ॥९॥ तुङ्गप्रभासो गुरुचक्रपुष्करं गया विमुक्ता बदरी बटेश्वरः। केदारपम्पासरसश्च नैमिषं कुर्वंतु वः पूर्णमनोरथं सदा ॥१०॥ शंखश्च दूर्वासितपत्रचामरं मणिः प्रदीपो वररत्नकाञ्चनम् सम्पूर्णकुम्भः सुहुतो हुताशनः कुर्वंतु वः पूर्णमनोरथं सदा ॥ ११ ॥ प्रयाणकाले यदि वा सुमङ्गले प्रभातकाले च नृपाऽभिषेचने। धर्मार्थकामाय जयाय भाषितं व्यासेन कुर्यात्तु मनोरथं हि तत् ॥१२॥

अभिषेक के समय स्त्री को वामभाग में लेकर सपरिवार यजमान के ऊपर रुद्रकलश (शान्तिकलश) का जल पंचपल्लवों से छिड़के। उस समय ब्राह्मण उपरोक्त मन्त्रों को पढ़ते हुये मार्जन करें। इन मंत्रों में 'यस्य त्तयाय जिन्वथ' इस मन्त्र का मार्जन जल भूमि पर त्याग दे और शेष श्लोकों को पढ़ते हुये यजमान के शीश पर मार्जन जल छिड़के।

यजमान के तिलक करे (मन्त्रः)

आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवा मरुद्गणाः। तिलकं ते प्रयच्छन्तु धर्म-कामार्थसिद्धये॥

(कर्मकर्ता सुवर्णदक्षिणा संकल्पः)

अमुकगोत्रोहं अमुकशर्म्माहं श्री दुर्गाहवनकर्मणि सांगताफलसिद्ध्यर्थं श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वती-देवताप्रीत्यर्थमेतत्कर्मकारयित्रे अमुक-गोत्राय अमुकशर्मणे आचार्याय इमां सुवर्णादिदक्षिणाँ तुभ्यमहं सम्प्रददे।

हवन कराने वाले को देदे। इसकी दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे। मन्त्र-

अमुकगोत्रोहं ऽमुकशर्म्माहं अस्मिन् श्री-दुर्गाहवनकर्मणि सांगताफलसिद्धयर्थं श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वती--देवताप्रीत्यर्थं कर्मकर्त्तै दानप्रतिष्ठा दक्षिणां आचार्येण तुभ्यमहं संप्रददे ॥

हवन कराने वाले को देदे ॥ ( आहुति चन्द्र भई दक्षिणासंकल्पः ) आहुति देने वालों को दक्षिणा का संकल्प करे।

अमुकगोत्रोहं ऽमुकशर्म्माहं अस्मिन् श्रीदुर्गाहवनकर्मणि सांगताफल-सिद्धयर्थं श्रीमहाकालीमहालक्ष्मी-महासरस्वतीदेवता प्रीत्यर्थमिमां आहुतिं रजितदक्षिणां अमुकगोत्रेभ्यो-ऽमुकनामशर्मणेभ्यो तुभ्यमहं संप्रददे।

यह दक्षिणा आहुति देने वाले को देदे।

( दान प्रतिष्ठा का संकल्प करे )

अमुकगोत्रोहं ऽमुकशर्म्माहं अस्मिन् श्रीदुर्गाहवनकर्मणि सांगताफलसिद्ध्यर्थं श्रीमहाकालीमहालक्ष्मीमहासरस्वतीदेवताप्रीत्यर्थं आहुति दान प्रतिष्ठा ताम्रमयि दक्षिणां अमुकगोत्रेभ्यो अमुकनामब्राह्मणेभ्यो तुभ्यमहं संप्रददे ।

यह दक्षिणा आहुति देने वाले को दिलवादे । फिर यजमान को नारियल, मीठा, फूल लेकर आशीर्वाद दे और ये मन्त्र पढ़े :-

यावत्तोयधराधरा धरधरा धाराधरा भूधरा यावच्चारुसुचारुचारुचमरं चामीकरं चामरम्। यावद्रावणरामरामरमणं रामायणं श्रूयते तावद्भोगविभोगभोगमतुलं भोगायते नित्यशः ॥१॥ लक्ष्मीस्ते पङ्कजाक्षी निवसतु भवने भारती कण्ठदेशे वर्द्धन्तां बन्धुवर्गाः प्रबलरिपुगणा यान्तु पातालमूले । देशे

देशे सुकीर्तिः प्रसरतु भवतां पूर्णकुन्दे-
न्दुशुभ्रा जीव त्वं पुत्रपौत्रैः स्वजन-
परिमितैर्भोज्यतां राज्यलक्ष्मीः ॥२॥
यावल्लीलातरङ्गैर्वहति सुर-नदी
जान्हवी पुण्यतोया यावच्चाकाशमार्गे
तपति सुरवरो भास्करो लोकपालः।
यावद्वज्रेन्द्र नीलस्फटिकमणि-शिला
विद्यते मेरुशृङ्गे तावत्त्वं पुत्रपौत्रै-
स्स्वजनपरिमितैर्भोज्यतां राज्यलक्ष्मीः
॥३॥ द्वौ तौ शंखकपालभूषितकरौ माल्या-
स्थिमालाधरौ देवौ द्वारवतीश्मशान-
निलयौ नागाऽरिगोवाहनौ । द्वित्र्यक्षौ
बलिदक्षयज्ञमथनौ श्रीशैलजावल्लभौ
पापं वो हरतां सदा हरिहरौ श्रीवत्स-
गंगाधरौ ॥५॥

ॐ मंत्रार्थाः सफलाः सन्तु पूर्णाः
सन्तु मनोरथाः । शत्रूणां बुद्धिनाशो
ऽस्तु मित्राणामुदयोस्तु वः ॥

नारियल, मीठा और फूल यजमान की गोद में देकर यजमान के तिलक करे। मन्त्रः-

ॐ स्वस्तिन इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः। स्वस्तिन स्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो बृहस्पतिर्द्दधातु ॥१॥

फिर यजमान सब देवताओं पर चावल छोड़े, गणेश व लक्ष्मी जी को बचाकर। (मन्त्रः)

ब्रह्मांडे च गतो ब्रह्मा कैलाशे च महेश्वरः। बैकुण्ठे च गतो विष्णुर्देवाः स्वर्गे च संस्थिताः ॥१॥ सूर्यः कलिंगदेशे च यामुनं चन्द्रमागतः। मंगलश्चाप्ययोध्यायां कैलाशे च बुधोगतः ॥२॥ सिन्धुदेशे गतो जीवः शुक्रो भोजकटे तथा। शनिःसौराष्टदेशेच राहुदेशे मलेच्छगे ॥ ३ ॥ केतुश्च पर्वते देशे पाताले पन्नगा गताः सर्वो गच्छन्तु स्वस्थाने यजमान-

चरू की आहुति ६ मासे के अनुमान से बीच की दोनों उङ्गली और अंगूठा लगाकर देनी चाहिये इस हवन पद्धति के द्वारा हर प्रकार का हवन करा सकते हो केवल सँकल्प का अन्तर है। दुर्गा की जगह जिस देवता के निमित्त होम करना हो उसी का नाम लेना चाहिये। ब्राह्मण के यहां संकल्प में अमुक नाम शर्म्माहम्, क्षत्रिय के यहाँ वर्म्माहम्, वैश्य के यहाँ गुप्तोहम्, शूद्र के यहां दासोहम् कहना चाहिये।

* इति शुभम् *

---



---

तुलसी प्रेस, मेरठ।